# लाल बाग़ की भेड़



भारत के दक्षिण में एक शहर था जहां **लाल बाग** नाम का एक बड़ा पार्क था.





वहां पर मीलों दूर से मेहनतकश लोग घूमने के लिए आते थे. वे छुट्टी वाले दिन पिकनिक मनाने और मज़ा लेने के लिए **लाल बाग** आते थे. भारत में लोग बहुत मेहनत करते हैं, लेकिन वहां पर बहुत सारी छुट्टियां भी होती हैं.

वे कमल के फूलों की बड़ी सफेद पंखुड़ियों को तालाब में खुलते और बंद होते हुए देखते थे. वे रबर के चिपचिपे पौधे और कांच-घर में नायाब पौधे देखते थे. वे पलाश के लाल सुर्ख फूलों को निहारते थे. वो बाग़ में फव्वारे के पानी से इंद्रधनुष बनते हुए देखते थे.



लेकिन उनमें से ज्यादातर लोग लॉन में घास काटने वाले को देखने आते थे.



वो कोई नया या आधुनिक घास काटने वाला यंत्र नहीं था. उससे बहुत तेज़ी से घास नहीं कटती थी. वास्तव में, वो घास काटने की कोई मशीन नहीं थी. वो एक भेड़ थी. उसका नाम **रमेश** था.



हर सुबह, सूर्योदय के समय, रमेश लॉन के एक कोने से अपना काम शुरू करता था. वो अपना सिर झुकाकर जमीन के करीब की घास को काटता था.





छुट्टियों वाले दिन वो घास को एक बड़े खास तरीके से काटता था. वो एक बड़े गोले से शुरू करके गोले को छोटा और छोटा करता था और अंत में वो गोले के केंद्र में पहुँच जाता था.

छुट्टियों में ख़ुशी मनाने के लिए रमेश केंद्र से शुरुआत करके कोनों और भुजाओं को चबाता था जिससे अंत में लॉन एक सितारे के आकार का दिखने लगता था. रमेश को अपने काम पर बहुत गर्व था.

छुट्टियों वाले दिन उसे घास काटने में एक लंबा समय लगता था क्योंकि उसके काम में तमाम अड़चने आती थीं. उसे चाहने वाले लोग उसकी पीठ थपथपाते थे. वे मुस्कुराकर कहते थे, "रमेश!" महिलायें आकर उसका सिर सहलाती थीं. वे उससे मुस्कराकर कहती थीं, "रमेश!" और फिर कुछ बच्चे आकर उसकी पीठ पर चढ़ जाते थे और धीमी गति से उसपर बैठकर सवारी करते थे. वे हँसते और चिल्लाते थे, "रमेश!"








उनमें से एक आदमी का नाम राजेंद्र था, और उन महिलाओं में से एक उसकी पत्नी कमला थी, और उन बच्चों में से एक उनका बेटा कृष्णा था. कभी गांव में उनका एक खेत होता था. लेकिन अब वे अपनी पूरी जमीन खो चुके थे और वे शहर में नौकरी करने आए थे. लाल बाग उन्हें अपने गांव की की याद दिलाता था, और रमेश को देखकर उन्हें अपने खेत की याद आती थी. सिर्फ " रमेश!" कहने भर से उन्हें सकून मिलता था.

लेकिन भारत के उस छोटे शहर का मेयर घास काटने वाली उस भेड़ से बिल्कुल संतुष्ट नहीं था. उसने बाग़ के इंचार्ज को बुलाया.

हमारे पास लॉन की घास को काटने के लिए एक मशीन होनी चाहिए,” मेयर ने कहा.

"लेकिन हमारे पास उसे खरीदने के लिए पैसे नहीं हैं," बाग़ के इंचार्ज ने जवाब दिया.

"लोग अपने शहर पर गर्व करना चाहते हैं," मेयर ने चिल्लाते हुए कहा. "लोग घास काटने वाली मशीन के लिए चंदा देंगे."





मशीन के लिए लोगों ने चंदा दिया. राजेंद्र, कमला और कृष्णा ने कुछ रुपए दान दिए.

लोग अपने शहर पर गर्व करना चाहते थे इसलिए उन्होंने दिल खोलकर चंदा दिया. पर उन्हें यह पता नहीं था कि उस चंदे से मशीन खरीदी जाएगी जो रमेश की जगह लेगी.

जब पहली बार रमेश ने मशीन को घास काटते हुए देखा, तो वो बहुत उदास हुआ. उसने अपना सिर झुकाया और फिर वो पार्क से बहुत दूर एक पहाड़ी पर चला गया.





वहां वो भेड़ों के चरने वाले एक झुंड में शामिल हो गया. बाकी भेड़ों को यह समझ में नहीं आया कि रमेश घास को गोलों या सितारे के आकार में क्यों खाता था. पर बाकी भेड़ों को उनके इस सवाल का जवाब कभी नहीं मिला. वे कभी-कभी देखते कि रमेश अपना सिर उठाकर बड़ी उदास आँखों से पहाड़ी के नीचे देखता था. फिर बाकी भेड़ें जुगाली में लग जाती थीं और वे रमेश को अकेला छोड़ देती थीं.



अगली छुट्टी वाले दिन राजेंद्र, कमला और कृष्णा, और बहुत से लोग, हमेशा की तरह लाल बाग में घूमने आए. उन्होंने तालाब और कांच के घर में पौधे, फव्वारे आदि देखे. उन्होंने पलाश के नारंगी फूल खिलने का भी आनंद लिया. लेकिन जब वे लॉन में गए तो वहां रमेश नहीं था.

उसकी जगह एक मशीन थी.



वे मशीन को थपथपा नहीं सकते थे, वो मशीन का सिर नहीं सहला सकते थे, और वे मशीन की पीठ पर चढ़कर सवारी नहीं कर सकते थे. इसलिए बहुत से लोगों ने पार्क में आना ही बंद कर दिया. चाहें काम का दिन हो या छुट्टी का दिन, पार्क में अब कोई नहीं आता था.





मेयर ने दुबारा बाग़ के इंचार्ज को बुलाया,

"सब लोग कहाँ गए?" वो चिल्लाया.

"सर, रमेश के जाने के बाद से लोगों ने आना बंद कर दिया है," बाग़ के इंचार्ज ने कहा.

"हमें उस भेड़ को जल्द ही ढूंढकर लाना चाहिए!" मेयर चिल्लाया.

फिर रमेश भेड़ को खोजने के लिए एक समिति नियुक्त की गई. लेकिन समिति के लोग भेड़ों के झुंड में से रमेश को नहीं ढूंढ सके.



फिर राजेंद्र, कमला और कृष्णा रमेश की तलाश में पहाड़ी पर चढ़कर गए. राजेंद्र ने सोचा कि वो रमेश को छूकर उसके ऊनी शरीर को महसूस करके पहचान लेगा, और कमला को लगा कि वो रमेश की आँखों में देखकर उसे पहचान लेगी. इसलिए राजेंद्र ने भेड़ों के झुंड को एक छोर पर से थपथपाने का काम शुरू किया, और कमला ने दूसरे छोर से उन्हें गौर से देखना शुरू किया. लेकिन राजेंद्र और कमला दोनों फेल हुए. लेकिन कृष्णा का एक भेड़ पर ध्यान गया, जो बरगद के पेड़ के चारों ओर गोल-गोल घेरे में घास खा रही थी.





"रमेश!" कृष्णा चिल्लाया और फिर वो कूदकर उस भेड़ की पीठ पर बैठ गया. "एक सवारी, रमेश, एक सवारी!" और फिर इस तरह रमेश दुबारा लाल बाग में वापिस आया.



घास काटने वाली मशीन, लॉन की घास को एक सीध में बड़ी तेज़ी से काटती है. लेकिन मशीन हफ्ते में सिर्फ पांच दिन काम करती है. पर राजेंद्र, कमला और कृष्णा और बाकी सभी लोग खुश हैं कि उनका शहर तकनीक के मामले में अप-टू-डेट है. पर क्योंकि वो कामकाजी लोग हैं इसलिए उन्हें मशीन देखने का मौका नहीं मिलता है.

मशीन को काम करते हुई सिर्फ रमेश ही देखता है. पर अब वो उस बात का बुरा नहीं मानता है, और न ही अपना सिर लटकाता है, क्योंकि छुट्टी वाले दिन रमेश लॉन की घास काटने वाली मशीन बन जाता है.

जब राजेंद्र जैसे आदमी उसकी पीठ नहीं थपथपा रहे हों, या कमला उसके सिर को न सहला रही हों, तो रमेश कांच-घर के चारों ओर घास का गोला काटता है. और जब वो कृष्णा जैसे बच्चों को अपनी पीठ पर बिठाकर उन्हें सवारी नहीं कराता है तो वो फव्वारे और नारंगी फूलों के बीच घास खाकर सितारे बनाता है.





